कवि विद्यापतिठाकुरकृत

# कीर्तिगाथा
# एवं
# कीर्तिपताका

(विशुद्ध मूलग्रन्थ,
संस्कृत छायानुवाद एवं
हिन्दी-मैथिली व्याख्या)

डॉ० शशिनाथ झा



कवि विद्यापतिठाकुरकृत

# कीर्तिगाथा एवं कीर्तिपताका

( विशुद्ध मूलग्रन्थ, संस्कृत छायानुवाद एवं हिन्दी-मैथिली व्याख्या )


सम्पादक व्याख्याकार छायानुवादक

**डॉ० शशिनाथ झा**

भूतपूर्व प्राचार्य एवं विभागाध्यक्ष,
व्याकरण विभाग,
कामेश्वर सिंह दरभंगा संस्कृत विश्वविद्यालय,
दरभंगा (बिहार)



2020 ई०

**कवि विद्यापतिठाकुरकृत कीर्तिगाथा एवं कीर्तिपताका**

(विशुद्ध मूलग्रन्थ, संस्कृत छायानुवाद एवं हिन्दी-मैथिली व्याख्या)

सम्पादक- पं. श्री शशिनाथझा

ड्यौढ़ी पश्चिम,
शुभङ्करपुर, दरभङ्गा- 846006
मो. 9199475909



प्रकाशक : भवनाथ झा

संस्करण : ई-बुक संस्करण, 2020 ई.

मूल्य : 20 रुपये मात्र

# विषय सूची ( 1 )

# विषयसूची ( 2 )

**घटनाक्रम अनुच्छेद के क्रम से**

(ख) श्रीकृष्ण के द्वारा नायिकाओं के साथ विहार- 15-39

(ग) मुग्धा नायिका के साथ विहार- 23, 24, 35

(घ) केलिवर्णन- 27.28

(ङ) श्रीकृष्ण का एक साथ सभी नायिकाओं के साथ विहार- 29, 30, 31

(च) उद्दाम केलि- 32, 33

(छ) केलि की समाप्ति पर नायिका की दशा का वर्णन-26-39

3. **कीर्त्तिपताका-**

1. घोरयुद्ध (साहिबान = साहब लोगों का शिवसिंह के साथ)-1-5
2. निशिपा खाँ (नशिबुद्दीन खाँ) का रण से पलायन एवं राजपूतों द्वारा उसका खदेड़ना (प्रथम युद्ध समाप्त)- 6-10
3. पराजित सेना का सुलतान के शरण में जाना-11
4. वहाँसे कुपित सेना का आक्रमण- 12, 13
5. पराजय सुनकर सुलतान का चौंकना एवं चतुरंगी सेना भेजना-14
6. सुलतानी सेना का प्रयाण- 15 से 19
7. सुलतान का क्रोध, सुरुतानी आक्रमण- 19-20
8. महाराजाधिराज शिवसिंह का पराक्रम एवं युद्ध में आना-20
9. गौडेश का भयभीत होना-21
10. शिवसिंह का स्वयं सैन्यसञ्चालन करना एवं युद्ध का आदेश- 21, 22
11. राजपूतों का युद्ध में उतरना (सेनापति सुरजू)- 23, 24, 25
12. विक्रम खान एवं ईसर द्वारा राए सिवसिंह के तरफ से युद्ध करना-26
13. सोमनाथ, जिवाइ, सरब सिंह, कुमर, हरिपाल दास का युद्ध करना- 27, 28
14. शिवसिंह के पक्ष के प्रमुख 16 वीरों का वर्णन- 29-34
15. जसराज खाँ कुद्ध होकर बाण चलाने लगा- 35, 36
16. तुर्कों का आक्रमण- 37
17. शिवसिंह अपने सभी भाइयों के साथ आ धमके- 37-41

# भूमिका

## कीर्तिपताका का हस्तलेख

विद्यापतिकृत कीर्तिपताकाक का एकमात्र हस्तलेख मिथिलाक्षर में लिखित तालपत्र नेपाल राजकीय हस्तलेखागार, काठमाण्डू में है।

इसमें ग्रन्थ पूर्ण नहीं है। परीक्षण करने पर इस हस्तलेख में छोटे-छोटे तीन स्वतन्त्र ग्रन्थ सिद्ध हुए हैं–

1. **भीषम कवि कृत एक प्रबन्धकाव्य** जो संस्कृत एवं अवहट्ठ में है– यह तालपत्र का केवल प्रथम पृष्ठ है जिसे दूसरे पृष्ठ से कोई सम्बन्ध नहीं है। मंगलाचरण शिव, भारती एवं गणपति स्तुति, सज्जन प्रशंसा और दुर्जननिन्दा के आगे दो अक्षर 'तद्द' के बाद पत्र का अन्त हो जाता है और दूसरा पत्र एक संस्कृत श्लोक के अन्तिम अंश से शुरू होकर गणपति वन्दना प्रस्तुत करता है। अतः इस ग्रन्थ का आरम्भ मात्र उपलब्ध है। भीषम कवि के नाम का उल्लेख है।

(2) **कीर्तिगाथा–** तालपत्र के दूसरे पत्र से सातवें पत्र तक यह ग्रन्थ है जिसमें अर्जुन राए की यशोगाथा के साथ 'हरिकेलि' का वर्णन है। इस ग्रन्थ का पहला पत्र एवं सातवें पत्र के बाद का अंश अनुपलब्ध है । इसमें संस्कृत एवं अवहट्ठ भाषा का प्रयोग हुआ है। इसके रचयिता नवजयदेव कवि विद्यापति हैं।

(3) **कीर्तिपताका–** तालपत्र के 30 से 38 पत्र तक विद्यापतिकृत कीर्तिपताका है जिसका आदि अंश खण्डित है। उपलब्ध अंश चतुर्थविलास मात्र है जिसमें भी आदि भाग नहीं है। इसमें राजा शिवसिंह की यशोगाथा है। उनका बंगाल के सुलतान से युद्ध में विजय का वर्णन इसमें है।

कीर्तिपताका के हस्तलेख के सम्पादन कार्य को पं० खुद्दी झा ने प्रारम्भ किया था, परन्तु अपने पाठोद्धार से वे स्वयं सन्तुष्ट नहीं थे। अतः उसका प्रकाशन नहीं हुआ किन्तु उनके संशोधन का उपयोग हमने 1992 में किया था।

इस ग्रन्थ का प्रथम प्रकाश्न म०म० डॉ० उमेश मिश्र के सम्पादकत्व में इलाहाबाद से 1960 में हुआ था, परन्तु अपटु प्रतिलिपिकार से प्राप्त ग्रन्थ रहने के कारण इसका पाठ बहुत विकृत रह गया। 1973 में डॉ० वीरेन्द्र श्रीवास्तव ने इस के ताल पत्र 1 से 7 तक के पाठोद्धार का प्रयास किया था, फिर भी बहुत अंश गड़बड़ ही रह गये। 1987 में मान्य विद्वान् पं० गोविन्द झा के सहयोगी के रूप में मैंने पाठोद्धार का यत्न प्रारम्भ किया। इसके मूल तालपत्र ग्रन्थ की फोटो कापी दो स्थानों पर थी–

(1) विश्वविद्यालय मैथिली विभाग, दरभङ्गा में, जिसके विभागाध्यक्ष डॉ० शैलेन्द्र मोहन झा थे। उन्होंने स्वयं इसके सम्पादनकार्य का भार उठाया था, इसलिये मेरे आग्रह पर भी ग्रन्थ के फोटोकापी का दर्शन न होने दिया। परस्पर सहयोग को भी उन्होंने अस्वीकार कर दिया। परिणाम यह हुआ कि आगे उनके सम्पादन में बहुत अशुद्धियाँ रह गयीं और कुछ मेरे संस्करण में भी पड़ी रहीं।

(2) बिहार राष्ट्रभाषा परिषद्, पटना में, जिसके हस्तलेख प्रभारी पं० हेमचन्द्र झा ने कीर्तिपताका के हस्तलेख की फोटो कापी देखने की सुविधा दी और हम बहुत अंश में पाठोद्धार करके विस्तृत भूमिका सहत 1992 में नाग प्रकाशक, जवाहर नगर, दिल्ली–7 से प्रकाशित करबाया। इसके सम्पादक पं० गोविन्द झा एवं अनुवादक मैं था।

डॉ० शैलेन्द्र मोहन झा द्वारा सम्पादित व्याख्यायित कीर्तिपताका 1998 में साहित्य अकादमी, नई दिल्ली से प्रकाशित हुई। यद्यपि इसमें बहुत पाठोद्धार नहीं हो सका, फिर भी पन्द्रह–बीस स्थल में हमें बहुत महत्त्वपूर्ण पाठोद्धार उसमें मिला जो हमारे सम्पादित संस्करण में व्यवस्थित नहीं हो सका था। बाद के अध्ययन–मनन से भी कुछ पाठोद्धार का अनुगम मैंने किया। तदनुसार प्रस्तुत परिष्कृत संस्करण आवश्यक प्रतीत हुआ।

इस संस्करण में मैंने पाठभेद संग्रह को छोड़ दिया, क्योंकि सामान्य पाठक के लिए वह भारस्वरूप हो जाता है और उसके जिज्ञासु पूर्वोक्त दोनों संस्करणों को उसके लिये देख सकते हैं।

## तीनों ग्रन्थों का सारांश

चूँकि यहाँ सन्दर्भित तालपत्र के तीनों ग्रन्थों को रखा गया है, अतः क्रमशः तीनों की विषयवस्तु को प्रस्तुत की जा रही है-

1. **भीषम कवि कृत काव्य**- इसका नाम अज्ञात है। शिव, भारती और गणपति की स्तुति, सज्जनप्रशंसा और दुर्जननिन्दा ही इसमें अवशिष्ट है। अतः इसके विषयवस्तु को कहना सम्भव नहीं हैं।

2. **कीर्तिगाथा**- इसमें गणेशस्तुति के बाद विषय प्रस्ताव है जिसमें अर्जुन राए की गाथा गाने की चर्चा है। इसके बाद इस काव्य के कवि, शृंगार रस और कथानायक जगत सिंह का उल्लेख है। ज्ञातव्य है कि जगत सिंह और जगत खाण अर्जुन राय का ही नामान्तर है जिसे आचार्य रमानाथ झा ने 'मिथिला मिहिर'- विद्यापति स्मृति अंक 1971 में स्पष्ट किया था। अर्जुन राए की सभा में एक सिद्ध पुरुष आता है और शृंगार रस के वर्णन का प्रस्ताव देता है तथा गोपियों के साथ कृष्ण के विलास का वर्णन करता है।

3. **कीर्तिपताका**- इसमें बंगाल के किसी सुलतान के साथ शिवसिंह का घनघोर युद्ध चलता है। तुर्क सेना हार कर सुलतान के पास जाती है। कुपित सुलतान बड़ी सेना सहित आक्रमण करता है। भयंकर लड़ाई में शिवसिंह के सिर पर एक बाण लगता है। किन्तु वे पीछे नहीं हटे, बल्कि डटे रहे। सुलतान घायल हो पीठ दिखाता है। उसकी सेना धन सम्पत्ति, अस्त्र-शस्त्र छोड़ कर भागती है। इस तरह शिवसिंह अपने पिता के वैरी को हरा कर वापस आते हैं। उनपर फूल की वर्षा होती है। वे वीरों को सम्मानित करते हैं और धन-रत्न

आदि का प्रचुर दान कर विजेता के रूप में यशस्वी होते हैं।

## कीर्तिगाथा और कीर्तिपताका की भाषा

इन ग्रन्थों की भाषा मुख्य रूप से अवहट्ठ (मिथिला का अपभ्रंस) है, किन्तु संस्कृत, प्राकृत एवं मैथिली भाषा का भी प्रयोग हुआ है। कीर्तिपताका एवं कीर्तिलता में अवहट्ठ के बीच कुछ फारसी शब्दों का प्रयोग हुआ है जहाँ यवनों का वर्णन आया है। कीर्तिपताका के बीच में अनुच्छेद सं० 13 से 16 एवं 30-31 संस्कृत में है, उसमें भी अनुच्छेद 15 एवं 31 सुललित प्रवाहमय लच्छादार गद्य है। कीर्तिपताका में केवल अन्तिम पद्य संस्कृत में है।

कीर्तिगाथा के अनुच्छेद सं०- 2, 17 और 18 तथा कीर्तिपताका का 53 से 57 अनुच्छेद प्राकृत में है।

कीर्तिगाथा के अनुच्छेद सं०-7, 27 और 28 तथा कीर्तिपताका के 20, 22 से 24, 50, 52, 57 और 58 से 66 तक मैथिली में हैं। जिनमें 20, 50, 52 एवं 57 लच्छादार गद्य में है।

शेष अंश अवहट्ठ में है। ज्ञातव्य है कि पश्चिम भारत में जब प्राकृत के बाद अपभ्रंस का प्रचलन हुआ उसी समय मिथिला में प्राकृत के बाद सीधे अवहट्ठ का युग हुआ। अर्थात् अवहट्ठ मिथिला के अपभ्रंस का ही नाम है। इसका प्रयोग 'डाक' के (8वीं शती) प्राचीनस्रोत से प्राप्त वचनों में हुआ है जब कि अवहट्ठ नाम का प्रथम उल्लेख दसवीं शताब्दी के मैथिल विद्वान पहराज ने 'पाउअकोस' में किया है और चौदहवीं शताब्दी के आरम्भ में कविशेखर ज्योतिरीश्वर ने वर्णरत्नाकर में संस्कृत प्राकृत के बाद अवहट्ठ का ही उल्लेख किया है। इस भाषा का कुछ झलक वर्णरत्नाकर में देखा जाता है जबकि इसका मानक प्रयोग विद्यापतिकृत कीर्तिगाथा, कीर्तिलता और कीर्तिपताका में देखा जाता है। बाद में उमापति के पारिजातहरण (1625 ई.), रामदास झाकृत आनन्दविजय (1640 ई.), देवानन्दकृत उषाहरण (1640 ई.), रमापतिकृत रुक्मिणीपरिणय (1750 ई) इत्यादि ग्रन्थों में एक-दो गीत अवहट्ठ भाषा के प्राप्त होते हैं।

कीर्तिपताका में वर्णरत्नाकर के अनेक शब्द उसी सन्दर्भ में प्रयुक्त हुए हैं– अओकी, अक्खउरि, अगहरिया, अत्थान, कुमर, खाति, चउदन्त, चन्देल, चाहुआन, चोरगाह, नगाढ़ि (नगारि), पसाहि, पाइक, पाखर, बउराअ (बउरिआ), विबन्ध, भण्डारि, मल्ल, महथ, मान, मुदहथ, रट्ठउर, राउत्त, राउतपति, राजवल्लभ, साचार, सुरबए, सुरुकि, सव्वा– अओसर (सर्वावसर) इत्यादि।

इसी तरह कीर्तिपताका में वर्णरत्नाकर एवं कीर्तिलता की कुछ पंक्तियाँ बहुत अंश में समान प्रतीत होती हैं।

कीर्तिपताका में समकालिक अस्सी से अधिक वीरों एवं विद्वानों के नामों का उल्लेख हुआ है जिससे इस काव्य की ऐतिहासिकता भी स्पष्ट ही है।

## ऐतिहासिक विवरण

ओइनवार वंश के ब्राह्मण राजपण्डित कामेश्वर ठाकुर 1340 ई.में मिथिला के शासक नियुक्त किये गये। उनके निधन के बाद उनके पुत्रों में राज्याधिकार के लिए विवाद हो गया और राज्य दो भागों में विभक्त हो गया– (1) दक्षिणी मिथिला के राजा भोगीश्वर राए हुए जिनके पुत्र राए गणेश्वर एवं पौत्र राजा कीर्तिसिंह हुए। इन्हीं के विजय का वर्णन विद्यापति ने कीर्तिलता में किया। (2) उत्तरी मिथिला के राजा भवेश्वर सिंह हुए जिनके पुत्र देव सिंह और पौत्र शिवसिंह हुए। इन्हीं शिवसिंह का विजय विद्यापतिकृत कीर्तिपताका में वर्णित है।

भवेश्वर सिंह के अन्य पुत्रों में त्रिपुर सिंह हुए जिनके पुत्र अर्जुन राए ने देवसिंह से राज्य बाँट कर महान् सामन्त बन बैठे। इन्हीं अर्जुन राए की यशोगाथा विद्यापतिकृत कीर्तिगाथा में वर्णित है। इस प्रकार ओइनवार वंश की तीन शाखाओं का राज्य 1342 से 1400 ई. तक समानान्तर रूप से चलता रहा। इनमें परस्पर घोर विरोध था। एक राजा के दरबार में प्रवेश करने वाले दूसरे दरबार नहीं जा सकते थे जिसके प्रमाण के रूप में उपर्युक्त तीनों में चर्चित व्यक्ति सर्वथा भिन्न हैं। इसके अपवाद कविवर

विद्यापति थे। वे अपने उदात्त व्यक्तित्व के कारण सभी दरबार में सम्मानित थे। इनकी तीनों अवहट्ठ कृतियों का काल 1396 से 1402 ई. के बीच रखा जा सकता है।

कीर्तिपताका के नायक शिवसिंह महान् वीर थे। इनके पिता के समय से ही मिथिला पर यवनों का आक्रमण होता रहा। गौडदेश (बंगाल) का शासक शम्शुद्दीन इलियास (1353-59) मिथिला को रौंदते हुए नेपाल तक गया। 1956 ई. में उसने देवसिंह के पिता भवसिंह के ऊपर आक्रमण किया था और अपने नाम पर एक नगरक बसया-शम्शुद्दीनपुर जो आज समस्तीपुर नाम से जाना जाता है। उसके पुत्र सिकन्दर खाँ से भी देवसिंह की शत्रुता बनी रही और उसके पुत्र ग्यासुद्दीन आजम शाह (1396 से 98) के द्वारा भी उनपर आक्रमण होता रहा। इस प्रकार गौडेश इल्यासवंश तो स्पष्ट ही शिव सिंह के पिता एवं पितामह का शत्रु होने से पितृकुलवैरी हुआ। यद्यपि शिवसिंह का युद्ध गौडेश सुलतान से हुआ था एवं वह इनके पिता का वैरी था इसका उल्लेख है, पर सुलतान के नाम का उल्लेख नहीं है। उपर्युक्त विवेचन से स्पष्ट है कि वह गौडेश आजमशाह था, जिसे हराकर शिवसिंह ने वप्पावैर चुकाया था। कीर्तिपताका में निसिपा खाँ के रण से भागने का वर्णन है। वह दिल्ली में फीरोज तुगलक शाह का पुत्र नासिरुद्दीन नसरत शाह (1388-1405) था। फीरोज शाह तुगलक ने देवसिंह को हराकर शिवसिंह को नजरबन्द कर रखा था, जिन्हें कवि विद्यापति ने अपने काव्य कौशल से छुड़ाया था । अत: निशिपा खाँ से भी इन्हें वंशगत विरोध था, जिसे हराकर वप्पावैर चुकाया गया।

**ग्रन्थकार का परिचय**

**(1) भीषम कवि-**

प्रस्तुत पुस्तक के प्रथम ग्रन्थ का नाम तो अज्ञात है किन्तु इससे स्पष्ट लिखा है कि इसके प्रवक्ता भीषम कवि हैं। ये प्राचीन मैथिली साहित्य में प्रसिद्ध कवि के रूप में जाने जाते हैं। इनके अनेक गीत प्राप्त हैं जिनसे ज्ञात होता है कि उर्वशीचरित नाटक इनका था जो उपलब्ध नहीं है। ये मोरंग (नेपाल) के राजा नरनारायण के आश्रित थे। तदनुसार इनका समय 1550-1625 ई. सिद्ध होता है। प्रस्तुत ग्रन्थ में 'भीषम कीर मुहेन'

का अर्थ 'बड़े सूगे के मुख से' ऐसा करना उचित नहीं है क्योंकि भीषम शब्द का 'बड़ा' अर्थ नहीं होता है। फिर 'भीष्मसदृश' अर्थ करना भी उचित नहीं है क्योंकि यहाँ सदृशवाचक शब्द ही नहीं है। समास से 'भीषमरूपी कीर' ऐसा ही अर्थ होता है।

यह ग्रन्थ तालपत्र पर एक पत्र मात्र है जिसका दूसरे पत्र से सम्बन्ध ही नहीं है। अतः आगे नवजयदेव का नाम रहने पर भी इसके लेखक के रूप में उन्हें लिया नहीं जा सकता है। डॉ० शैलेन्द्र मोहन झा ने पहले पत्र के अंश को दूसरे पत्र के अंश के बीच में डालकर भ्रम उत्पन्न कर दिया है, अतः वह प्रमाण नहीं है।

कीर्तिपताका के अन्तिम पत्र पर जो समय का उल्लेख है उसका प्रभाव इस प्रथम पत्र पर नहीं पड़ सकता है क्योंकि इस पत्र का सम्बन्ध अन्तिम पत्र से है ही नहीं, यह तो दूसरे ग्रन्थ का है, लिपि भी भिन्न है।

**( 2 ) विद्यापति कवि–**

दूसरा ग्रन्थ कीर्तिगाथा है जिसमें ग्रन्थकार का नाम नवजयदेव कवि लिखा हुआ है जो विद्यापति का ही नाम है। तीसरा ग्रन्थ कीर्तिपताका के अन्त में विद्यापति का नाम है जो कीर्तिलता एवं मैथिली गीतों के प्रख्यात रचयिता कवि थे। ये विसैवार विसपी मूलग्राम के विस्फी ग्राम निवासी थे जो गाँव विहार राज्य के मधुबनी जिले में पड़ता है। इनके पिता महामहोपाध्याय गणपति ठाकुर राजपण्डित थे। इनका समय 1350 ई. से 1440 ई. के मध्य पड़ता है। ये बचपन से ही पिता के साथ राजदरबार जाते थे। ये व्याकरण, साहित्य, धर्मशास्त्र, पुराण, ज्योतिष, तन्त्र, कर्मकाण्ड, नीतिशास्त्र एवं राजनीति के मर्मज्ञ विद्वान थे और फारसी भाषा की भी जानकारी रखते थे। गद्य-पद्य रचना-चातुरी के कारण ये जनजन में प्रसिद्ध थे। इन्होंने नैमिषारण्य (उ.प्र.) एवं दिल्ली की यात्रा कर अपने कवित्व के द्वारा शाहीकारागार से राजा शिवसिंह को मुक्त कराया था और अपने मधुरगीतों के द्वारा अनेक राजाओं के नाम को अमर बना दिया। इनके धर्मशास्त्रीय निर्णय को मान्य आचार्यों ने अपने ग्रन्थ में उद्धृत किया है–

(1) म०म० केशव मिश्र ने (1500 ई.) द्वैतपरिशिष्ट में, (2) म०म० गणपति (1500 ई.) ने गंगाभक्तितरंगिणी में, (3) म०म० कमलाकर भट्ट ने निर्णयसिन्धु में। इनके मैथिली गीतों का अनुसरण गोविन्द कवि, विष्णुपुरी, भीषम, गेविन्ददास झा, उमापति आदि के क्रम से बीसवीं शतीके मध्य भाग तक होता रहा। ये राजकवि से लेकर जन-जन के कवि हो गये और आज उनकी प्रतिष्ठा बहुत बढ़ गयी है। इनकी जीवनी 'साहित्य अकादेमी', नई दिल्ली से अंग्रेजी, हिन्दी और मैथिली में प्रकाशित है जिसके मूल लेखक प्रो० रमानाथ झा थे। इनकी कृतियाँ निम्नांकित हैं–

(क) **मैथिली**- विद्यापति गीतावली, गोरक्षविजयनाटक (संस्कृत, प्राकृत के साथ मैथिली गीत की प्रधानता)।

(ख) **अवहट्‌ठ**- कीर्तिलता, कीर्तिगाथा, कीर्तिपताका।

(ग) **संस्कृत**- भूपरिक्रमण (यात्रावृत्तान्त), पुरुषपरीक्षा (गद्य-पद्यात्मक नीति-दण्डनीति से मण्डित रोचक कथाएँ), मणिमञ्जरी नाटिका, लिखनावली (राजकीय पत्र लेखन सम्बन्धी गद्यात्मक), विभागसार (धन बँटवारा सम्बन्धी), शैवसर्वस्वसार, शैवसर्वस्वसारप्रमाणभूत प्रमाणवचन संग्रह (शैवसर्वस्वसार का पूरक), दानवाक्यावली (दानके संकल्प-वाक्य), गंगावाक्यावली (गंगा की आराधना से सम्बद्ध), दुर्गाभक्तितरंगिणी (प्रमाण सहित दुर्गापूजन), व्याड़ीभक्ति-तरंगिणी (सर्पपूजन), गयापत्तलक (संक्षिप्त गयाकृत्य), वर्षकृत्य, प्रश्नोत्तरमालिका (पद्यात्मक उपदेशप्रद प्रश्न एवं उत्तर) एवं ज्योतिषसारसमुच्चय (ज्योतिषग्रन्थ, इसका हस्तलेख खण्डित मिथिलाक्षर में दरभंगा के मिथिला संस्कृत शोध संस्थान में है।))।

**संकेत**- 'ए ऐ' ओ औ' इन वर्णों का जहाँ ह्रस्व उच्चारण होता है वहाँ मूलग्रन्थ में इन वर्णों के नीचे रेखा दे दी गयी है। की.गा. = कीर्तिगाथा। की.प. = कीर्तिपताका।

**कृतज्ञता ज्ञापन**

इस पुस्तक के सम्पादन एवं व्याख्या करने में जिन विद्वानों से साक्षात् या उनके ग्रन्थ द्वारा सहायता प्राप्त हुई हैं उन सबों के प्रति हम कृतज्ञ रहेंगे। पूज्य गुरुवर पं० गोविन्द झा से अनेक परामर्श होता रहा है और उनके सम्पादित 1992 में प्रकाशित कीर्तिपताका इस संस्करण का मूल आधार बना। सम्मान्य डॉ० रामदेव झा ने मेरे कीर्तिपताका के मेरे एवं पं० गोविन्द झा द्वारा किये पाठोद्धार की समीक्षा के साथ कुछ संशोधन का परामर्श देते हुए एक निबन्ध प्रकाशित किया था जो मेरे इस प्रस्तुत कार्य का प्रेरणास्रोत बना। आदरणीय प्रो० शैलेन्द्र मोहन झा द्वारा सम्पादित कीर्तिपताका से कुछ महत्त्वपूर्ण पाठ संशोधन का आधार प्राप्त हुआ। डॉ० रामभरोस कापड़ि 'भ्रमर' एवं श्री चन्द्रेश इसके मैथिली अनुवाद हेतु प्रेरित करते रहे। इन सभी विद्वानों के प्रति हार्दिक कृतज्ञता ज्ञापित करता हूँ।

अन्त में अपनी त्रुटि के लिए क्षमाप्रार्थी होते हुए विद्वज्जनों से निवेदित करता हूँ कि इसका अध्ययन-मनन कर अपना सुझाव / मन्तव्य प्रेषित करने की कृपा करेंगे।

निवेदक

दीप गाम
गुरुपूर्णिमा शाके 1941
16.7.2019

**पं० शशिनाथ झा**
पूर्व प्राचार्य
व्याकरण विभाग
का०सिं०द० संस्कृत विश्वविद्यालय,
दरभंगा

( 1 )

# भीषमकवि-कृत काव्य का आदि अंश

श्रीमहागणेशाय नमः॥

( वसन्ततिलकाछन्दः )

नित्यो विभुः पदविलम्बि-जटान्तरस्थो
देहार्धबद्ध-रमणी-रमणीयमूर्त्तिः।
कौतूहलादिव निकुञ्जगृहं निविष्टः
शृङ्गारवानवतु वो नवचन्द्रचूड़ः॥1॥

( अनुष्टुप् छन्दः )

अटन्ती कण्ठसंसक्ता रसशीकरवर्षिणी।
भारतीय मालती-मालोपमयं मे विराजताम्॥2॥

( आर्या )

निघ्नन्तं विघ्नानिह मधुलिह इव तारकर्ण-तालेन।
लम्बोदरमवलम्बे, स्तम्बेरम-वदनमेकरदम्॥3॥

दोहा ( द्विपदम् )

पण्डिअ-मण्डलि बद्ध गुणे, भीषम-कीर मुहेन।
वाणी महुर महग्ध रस, पिअउ सुअन सवणेन॥4॥
दुज्जन पअ पणमिअइ जइ, तउ परगुन दुस्सन्त।
जइ जोका सिर सन्नविअ, तउ सोनिअ सोसन्त॥5॥

( चौपाई )

दुज्जन परगुन दूसन अप्पइ।
सज्जन दूसन भूसन थप्पइ॥6॥
तद्द........................

(अपूर्ण)

**संस्कृतच्छायाः-**

पण्डितमण्डली-बद्धगुणेन भीष्म-कीरमुखेन।
वाणी-मधुरमहार्घरसं, पिबतु सुजनः श्रवणेन।। 4।।
दुर्जनः पदे प्रणम्यते यदि, तदपि परगुणं दूषयति।
यदि जलौकाः शिरसा सन्नमति, तदपि शोणितं शोषयति।। 5।।
दुर्जनः परगुणे दूषणमपर्ययति।
सज्जनो दूषणे भूषणं स्थापयति।। 6।।

श्री महागणेश को नमस्कार है।।

नित्य (सदा एक समान रहने वाले) व्यापक शिवजी, जो पैर तक लटकते हुए जटाओं के भीतर स्थित अपने देह के आधे भाग में सुन्दरी पावर्ती को रख लेने से सौन्दर्यमूर्त्ति हो गये हैं, लगता है कि उत्सुकतावश निकुञ्ज-भवन (लतागृह) में प्रवेशकरश्रृंगार चेष्टा वाले हो गये हैं, वे चन्द्रमा को शिर का भूषण बनाने वाले (शिव) आप-लोगों की रक्षा करें।

यहाँ पैर तक लटकते सघन विशाल जटा के बीच अर्धांगिनी वाले शिव में निकुञ्जस्थित नायिका को आलिङ्गित करने वाले नायक की सम्भावना करने से उत्प्रेक्षा अलंकार है। यहाँ मुख्य लक्ष्य शिवस्तुति रहने के कारणश्रृंगार गौण है, भक्ति रस ही प्रधान है।। 1।।

यह मेरी वाणी (रचना) मालती फूलों की माला के समान (सज्जनों के गले में) विराजित हो, जो कण्ठ में लगे रहने पर भी चलती हुई रस के फुहारों की वर्षा करती है।

जैसे मालती माला गले में लगी हुई इधर उधर हिलकर परागों की वर्षा करती है, वैसे ही यह काव्यकृति सहृदयों के कण्ठ में बास करश्रृङ्गारादि रसकणों की वृष्टि करेगी- यह आशय है। यहाँ पूर्वार्द्ध में श्लेष एवं उत्तरार्द्ध में उपमा अलंकार है।। 2।।

अपने कानों की तेज झटके से भौंरो को मारने के समान इस संसार में विघ्नों का नाश करते हुए लम्बा उदर (पेट) वाले, हाथी के समान मुखवाले एतदन्त गणेश के शरण का अवलम्बन करता हूँ। हाथी के गण्डस्थल पर मदजल जब चलने लगते हैं तो उसकी सुगन्धि से भौरे दौड़ते हैं, जिन्हें वे अपने कानों के झटके से हटाते हैं। यहाँ गणेशजी काले काले विघ्नों को भगाते हैं जो लगता है कि भौंरे को ही मार रहे हों। यहाँ उत्प्रेक्षा अलंकार है।। 3।।

पण्डितों के द्वारा गुणों (उदारता आदि या डोरी) से बन्धे हुए भीषम कवि रूपी शुक (तोता) के मुख के मधुर एवं बहुमूल्य रस को सहृदय लोग अपने कानों से पी जाएँ।

भीषम कवि पण्डितों के उदारता आदि गुणों से बंधे हैं और तोते को गुण (रस्सी) से बांधा जाता है। अथवा मुख ही गुणों से बद्ध है। पण्डित-मण्डली के द्वारा बद्ध हैं गुण जिसमें ऐसा भीषम-कीर का मुख-ऐसी व्युत्पत्ति की जा सकती है। यहाँ गुण शब्द में श्लेष तथा भीषम-कीर में रूपक अलंकार है।। 4।।

यदि दुर्जन पैर पर भी गिर जाय तो भी वह दूसरे के गुण को दूषित ही करता है। यदि जोंका सिर झुकाता भी है तो वह शोणित ही चूसता है। यहाँ दृष्टान्त अलंकार है।। 5।।

दुर्जन दूसरे के गुणों में भी दोष ही देता है, जबकि सज्जन दोषों में भी गुण ही का आरोप करता है।। 6।।

(इसके आगे ग्रन्थ अनुपलब्ध है। मूल पोथी (हस्तलेख) में इस प्रथम पत्र को अगले पत्रों से कोई सम्बन्ध नहीं बैठता है। अतः आगे के पत्र दूसरे ग्रन्थ के हैं।)

**मैथिली व्याख्या-**

कैलासाचल धवल निवास।
अर्धांगीकृत गिरिजा पास।।
शिव छथि ईश्वर जगन्निवास।
तनिक नमन कए करी प्रकाश ।।

नित्य (सदा एक समान रहएवाला) सर्वव्यापक शिव अपन पएर तक लटकैत जटाक बीच मे अपन आधा देह मे रमणी पार्वती कें रखने रमणीयमूर्ति भए गेल छथि। से लगैत छथि जे उत्सुकतावश निकुञ्ज गृह (लतामंडप) मे प्रवेश कए शृंगार चेष्टा कए रहल होथि। एहन नवचन्द्रचूड़ (नवीन चन्द्रमाकें माँथ पर रखनिहार) शिव अहाँ लोकनिक रक्षा करथु।

**विमर्श–** एहि पद्यमे पएर तक लटकैत सघन विशाल जटाक बीच अर्धांगिनी सहित शिव मे निकुञ्जस्थित नायिकाक अलिंगन कएनिहार कोनो नायकक सम्भावना कएल गेल अछि जे उत्प्रेक्षा अलंकार थिक। 'रमणी-रमणीय' एवं 'नवतुवो नव' मे यमक अलंकार तथा 'निकुंजगृहं निविष्टः' इत्यादिमे अनुप्रास अलंकार अछि। मुख्य उद्देश्य शिवस्तुति रहबाक कारण भक्तिरस मुख्य एवं शृंगार गौण अछि।।1।।

ई हमर वाणी (रचना) मालतीफूलक माला जकाँ सज्जन गरामे विराजित हो जे कण्ठमे सटल रसक फूही बरसबैत अछि।

**विमर्श–** जेना गरामे पहिरल मालतीमाला हिलि कए परागक वर्षा करैछ तहिना ई कृति सहृदयक कण्ठमे बसि श्रृंगार आदि रसक वर्षा करत- ई तात्पर्य अछि। एतए मालापक्षमे कण्ठक अर्थ गरा (गर्दनि) आ रसक अर्थ पराग थिक, किन्तु ग्रन्थपक्षमे कण्ठक अर्थ कण्ठस्थ वाग्यन्त्र ओ रसक श्रृंगारादि होइछ, तेँ कण्ठ ओ रस पद मे श्लेष अलंकार आ माला तथा कविवाणी मे समानताक कारण उपमा अलंकार अछि।। 2 ।।

कानक तेज झाँट सँ भौंरासब केँ मारैत गणेशजी लगैत छथि जेना विघ्न सबकेँ मारैत होथि, एहन पैघ पेटवाला, हाथीक समान मुखवाला एकदन्त गणेशक शरणक अवलम्बन करैत छी।

**विमर्श–** मत्ता हाथीक कनपट्टी सँ मदजल चुबैत सुगन्ध करैत छैक जाहि पर भौंरा मड़राइत रहैत छैक। तकरा हाथी अपन कान डोलाए मारैत-भगबैत अछि जे लगैत अछि जेना कारी-कारी भौंरा स्वरूप विघ्न केँ मारि रहल होथि। एतए भौंरा मे विघ्नक सम्भावना उत्प्रेक्षा अलंकार थिक।। 3 ।।

**कविक प्रस्तावना–** पण्डित-मण्डलीक गुण (विद्वत्ता वा डोरी) सँ बान्हल भीषम कविरूपी सूगाक मुँह सँ बहुमूल्य रसमय वाणी केँ सुजन लोकनि अपन कान सँ सुनैत जाथु।

**विमर्श–** भीषम कवि पण्डितक उदारता आदि गुणसँ बान्हल छथि तथा सूगा डोरी (गुण) सँ बान्हल अछि। एतए गुण शब्दमे श्लेष एवं भीषम-कीर मे रूपक अलंकार अछि।। 4 ।।

**दुर्जन निन्दा–** यदि दुर्जनकेँ पएर पर प्रणामो कएल जाए तैयो ओ दोसराक गुणकेँ दुसबे करत। जोँक यदि माँथ झुकबितो अछि तैयो शोणित शोखिते अछि। एतए दृष्टान्त एवं स्वभावोक्ति अलंकार अछि।। 5 ।।

दुर्जन आनक गुणहुँ मे दोषे देखैत अछि आ सज्जन दोषहु मे गुणकेँ स्थापित करैत छथि।। 6 ।।

**विमर्श–** एहि सँ आगूक ग्रन्थ अनुपलब्ध अछि। मूल तालपत्र हस्तलेख मे एहि प्रथम पत्र केँ आगूक पत्र सँ कोनो सम्बन्ध नहि बैसैत अछि। आगाँक पत्र सब एहि सँ भिन्न ग्रन्थ थिक। तेँ आदिमे गणपति वन्दना, कविक प्रतिज्ञा आदि अछि। दुनू केँ एक ग्रन्थ मानला पर गणपति वन्दना ओ प्रतिज्ञाक पुनरुक्ति भए रहल अछि।

**समाप्त**

( 2 )

विद्यापतिकृत

# कीर्तिगाथा

.....सदानन्दकन्दोऽयमिन्दुः॥1॥

( आर्या छन्द )

वन्दाइं गणबइणो, पअ-कमलं सुप्पसन्न-हिअअस्स।
विहिण-विदारण-कारण, किअ-वारण-मुह-विसाल-दन्दस्स॥ 2 ॥

चौपाई

पणवञो गणबइ गाबञो गाहा।
अञ्जुन-राअ-राअ भुअ-छाहा।
संका छाड़ि बसओं तिरहुत्ती।
दिने दिने पहुगुणे बड्ढञु कित्ती॥ 3॥

( दोहा )

कविमह नवजयदेव कवि, रस मह एहु सिङ्गार।
जगत सिंह रिपुराअ मह, तीनिञु त्रिभुवन सार॥ 4॥

( रड्डा छन्द )

राअ अञ्जुन गरुअ पहुधम्म॥
मञ्जादा वस हिअए, रस विवेक, वसु दाने मण्डिअ।
सूरत्तने जगदेव, खग्गे खण्डि परिपन्थि दण्डिअ॥
करुणा वसइ विवेक सञो, खेमा सत्तुओ सङ्ग।
धम्म सहित सिङ्गार रस, कव्वकलाबहु रङ्ग॥ 5॥

संस्कृच्छाया-

वन्दे गणपतेः पदकमलं सुप्रसन्न-हृदयस्य।
विघ्न-विदारण कारण-कृत-वारणमुखविशालदन्तस्य।। 2।।
प्रणमामि गणपतिं गायामि गाथाम्।
अर्जुनराजराजस्य भुजच्छायायाम्।।
शङ्कां छित्त्वा वसामि तीरभुक्तौ।
दिने दिने प्रभुगुणैः वर्धयामि कीर्त्तीः।। 3।।
कविमध्ये नव जयदेव कविः, रसमध्य एषशृङ्गारः।
जगत्सिंहो रिपुराजमध्ये, त्रयोऽपि त्रिभुवनस्य साराः।।
राजाऽर्जुनो गुरुः प्रभुधर्मे।।
मर्यादा वसति हृदये, रसं विवेकेन, वसु दानेन मण्डितवान्।
शूरत्वेन जगद्देवः खड्गेन खण्डयित्वा परिपन्थिनं दण्डितवान्।।
करुणा वसति विवेकेन, क्षमा शत्रुणापि सङ्गम्।
धर्मसहितःशृङ्गारो रसः काव्यकलापेनापि रङ्गम्।। 5।।

**हिन्दी**- सदा आनन्द का मूल यह चन्द्रमा है।। 1।।

(यह पंक्ति मन्दाक्रान्ता छन्द का अन्तिम अंश है। यह अंश पूर्व पत्र से असम्बद्ध है। अतः इस ग्रन्थ के प्रथम पत्र अनुपलब्ध होने के कारण आदि भाग खण्डित है। )

अतिशय प्रसन्न हृदय वाले गणेश जी के चरण कमल की वन्दना करता हूँ, जिन्होंने विघ्न के विदारण के लिए ही शायद अपने गजमुख में विशाल दाँतों को धारण किया है। उत्प्रेक्षा अलंकार।। 2।।

मैं गणेश को प्रणाम करता हूँ और अर्जुन राए राजा की भुजाओं की छाया में गाथा (उनका यशोगान) गाता हूँ। निःशंक होकर तिरहुत राज्य में हम वास करें और प्रतिदिन प्रभु के गुणों से उनके यश को बढ़ावें।। 3।।

कवियों में नवजयदेव कवि (विद्यापति), रसों में प्रस्तुत शृंगार और शत्रुओं पर शासन करने वालों में जगत सिंह (अर्जुन राए) ये तीनों त्रिभुवन के सार (तत्त्व) हैं। यहाँ तुल्ययोगिता अलंकार है।। 4।।

राजा अर्जुन प्रभुधर्म (अधिपतियों के गुण) से गौरवशाली हैं। उनके हृदय में मर्यादा वसती है, रस (श्रृंगारिकता) विवेक से तथा धन दान से शोभित है। शूरता के द्वारा जगदेव (जगतसिंह = अर्जुन राए) खड्ग से खण्डित करके शत्रुओं को दण्डित करते हैं। विवेक के साथ करुणा (दया) भी बसती है, शत्रु के साथ भी क्षमा करते हैं, धर्म के साथश्रृंगार रस है और काव्य कलापों (समूहों) के साथ रङ्ग (खेल, विलास) भी करते हैं।। 5।।

**मैथिली**- ई चन्द्रमा सदा आनन्दक मूल थिकाह।। 1 ।।

सुप्रसन्न हृदयवाला गणपतिक चरणकमलक वन्दना करैत छी जे विघ्न केँ फाड़बाक लेल अपन गजमुख मे विशाल दाँतक धारण कएने छथि। उत्प्रेक्षा अलंकार।। 2 ।।

गणेशकेँ प्रणाम करैत छी आ अर्जुनराजराजक भुजाक छायामे हुनक गाथाक (यश वर्णनक) गान करैत छी। नि:शंक (निर्भय) भए तिरहुत (मिथिला) देशमे बसि रहल छी। प्रतिदिन प्रभुक (ओहि राजाक) गुणसँ हुनक कीर्तिकें बढ़ाए रहल छी।। 3 ।।

कवि सब मे नवजयदेव कवि विद्यापति, रसमे ई श्रृंगार रस आ शत्रु पर शासन कएनिहार राजा सभ मे जगत् सिंह (अर्जुन राए) ई तीनू त्रिभुवनक सबसँ उत्तम थिकाह। तुल्ययोगिता अलंकार।। 4 ।।

राजा अर्जुन प्रभुधर्म (अधिपतिक गुण) सँ युक्त रहबाक कारण गौरवशाली छथि। हुनक हृदयमे मर्यादा (न्यायोचित स्थिति) बसैत छनि। रस (श्रृंगारिकता) विवेक सँ तथा धन दानसँ शोभित छनि। ई शूरतामे जगदेव =जगत्सिंह देव तरुआरि सँ काटि शत्रुकेँ दण्डित करैत छथि। हिनकामे करुणा (दया) विवेकक संग ओ क्षमा शत्रुओक संग छनि। हिनका धर्मक संग श्रृंगार रस ओ काव्य सबहुक संग अनुराग (प्रेम) छनि।। 5 ।।

**छन्दः ( चौपाई )**

**राअधम्म जसु मानस जग्गइ।**
**पठम पहर देवच्चन लग्गइ।।**
**नित्त सराध बाध नहि कबहुँ।**

**बम्भण तुट्ठ करिअ जन सबहुँ।। 6।।**

**राउत पाइक सेवाँ आबथि।**

**आसन पान तुरङ्गम पाबथि।।**

**जोग अजोग दानखने जानिअ।**

**हाथि पसाहि तुरङ्ग पलानिअ।। 7।।**

**वैरि विमद्दिअ, विपअ विचारी।**

**सेना सज्जिअ, परबल मारी।।**

**भक्ख भोज सेवक नहि वञ्चिअ।**

**भोगदव्व भण्डार न सञ्चिअ।। 8।।**

**सुरतरु वञ्चिअ दानक दापे।**

**पास न परसए पाइअ पापे।।**

**सोकेँ विहन्न लोक आनन्दिअ।**

**सुनि वेवहार सुबुद्धिहिं पण्डिअ।। 9।।**

छाया :-

राजधर्मो यस्य मनसि जागर्त्ति।

प्रथम पहरे देवार्चने लगति।

नित्यश्राद्धे बाधः न कदापि।

ब्रह्मणं तुष्टं करोति सर्वो जनः।। 6।।

राजपुत्राः पदिकाः सेवायाम् आयान्ति।

आसनं ताम्बूलं तुरङ्गमं प्राप्नुवन्ति।।

योग्या अयोग्या वा दानक्षणे ज्ञायन्ते।

हस्तिनः प्रसाध्य तुरङ्गाः परानम्यन्ते।। 7।।

वैरिणं विमर्द्य विपद् विचारयति।

सेनां सुसज्ज्य परबलं मारयति।।

भक्ष्य-भोज्ये सेवकं न वञ्चयति।

भोगद्रव्यं भाण्डागारे न सञ्चयति।। 8।।

सुरतरुं वञ्चयति दानस्य दर्पेण।

पार्श्वं न स्प्रष्टुं प्राप्यते पापेन।।

शोकेन विषण्णं लोकम् आनन्दयति।

श्रुत्वा व्यवहारं करोति सुबुद्ध्या पण्डितेभ्य:।। 9।।

**हिन्दी-** उनके मन में राजधर्म जागृत है। प्रथम पहर को वे देवार्चन (पूजा) में लगते हैं। नित्य श्राद्ध में किसी को कभी बाधा नहीं पहुँचती है और ब्राह्मणों को सभी लोग सन्तुष्ट करते हैं।। 6।।

वहाँ राजपुत्र एवं व्यापारी (पाइक) उनकी सेवा में आते हैं और वहाँ आसन, पान (तम्बूल) एवं घोड़ा प्राप्त करते हैं। योग्य और अयोग्य दान के समय जाने जाते हैं, अर्थात् कम या अधिक दान के आधार पर ही कोई योग्य या अयोग्य जाना जाता है। हाथी को सजाकर घोड़ा पर जीन कसा जाता है।। 7 ।।

शत्रु को मर्दित कर विपत्ति पर विचार करते हें, सेना को सज्जित कर शत्रुसैन्य को मारते हैं, खाने पीने के अवसर पर (भोज में) सेवकों को नहीं छोड़ते हैं, भोग्य द्रव्य को भण्डार में ही नहीं रखते हैं, अपितु उपभोग एवं दान करते हैं।। 8।।

दान के दर्प से कल्पवृक्ष को भी वञ्चित करते हैं, अर्थात् सर्वाधिक दाता के पद से हटाते हैं। पाप उनके पास स्पर्श नहीं करता है। पण्डितों से व्यवहार की शिक्षा सुनकर अपने सुबुद्धि से शोक विह्वल लोगों को आनन्दित करते हैं।। 9।।

**मैथिली-** जनिक मनमे राजधर्म (राजाक कर्तव्यक प्रति जागरूकता) जागि रहल छनि। ओ दिनक पहिल पहर (नओ बजेक भीतर)मे देवपूजा मे लागि जाइत छथि। जनिक राज्यमे नित्यश्राद्ध (दैनिक पितृपूजन) मे कहियो बाधा नहि छनि आ ब्राह्मणकें सब लोक सन्तुष्ट करैत छनि।। 6 ।।

राजपूत ओ पदिक=व्यापारी पैकार हुनक सेबामे अबैत छथि जे हिनका सँ आसन, पान ओ घोड़ा प्राप्त करैत छथि। के योग्य आ के आयोग्य से हुनक दानक कालमे जानल जाइत छथि। ओतए हाथीकेँ पसाहिन (सुसज्जित) कए घोड़ा पर जीन कसल जाइत अछि।। 7 ।।

ओ वैरीकें मर्दित करैत छथि आ आगाँक विपत्ति (आबए वाला संकट वा आक्रमण) पर विचार करैत छथि। सेनाकेँ सुसज्जित कए शत्रुक बल=सेना केँ मारैत छथि। सामान्य भोजन सामग्री (भक्ष्य) आ भोज सँ सेवककें वञ्चित नहि रखैत छथि (हुनका सबकें नहि छोड़ैत छथि)। भोगक द्रव्य (वस्तु) कें विनु विलहनहिं भड़ार मे नहि संचित करैत छथि।। 8 ।।

कल्पवृक्ष केँ दानक दाप=दर्प= अहंकार सँ वञ्चित कए दैत छथि अर्थात् सबसँ पैघ दाता नहि रहए दैत छथि। पाप हुनक लग स्पर्शो नहि कए सकैछ। शोकसँ सीदित लोककें आनन्दित करैत छथि आ सुबुद्धि पण्डित सँ नीति सुनि सद्बुद्धिसँ व्यवहार चलबैत छथि।

भक्ष्य= खएबाक वस्तु मे अर्थात् सामान्य भोजन मे। भोज= सामूहिक भोजनमे। वंचित= दूर करब, परे राखब। विहन्न=विषण्ण= विह्वल=विकल । कल्पवृक्षहु सँ दान करबा मे बढ़ि गेल छथि, ई तात्पर्य।। 9 ।।

**(षट्पद छन्द)**

**धम्म देखि वेवहार लोक नहि लहइ पराहव।**
**सब काँ घर उच्छाह पलटि जनि जम्मिअ राहव।।**
**दा<u>ने</u> दलिअ दारिद्द, खग्<u>गे</u> परिपन्थी खण्डिअ।**
**जस पउरुस पत्ताप,सअल महिमण्डल मण्डिअ।।**
**वीरज्जुन-राज विराज भउ, तिरहुति मज्जादा बहि रहिअ।**
**करि तुरअ पत्ति पअभार भरे, कुरुम कोर कसमसि सहिअ ।। 10 ।।**

**(रड्डा छन्द)**

**राअ बइठउ जख<u>ने</u> अत्थान।।**
**सव्ववा अ<u>ओ</u>सर हुअउ, राअसाल राउ<u>त्ते</u> पूरिअ।**
**जाताआत दुआर, पाअ-भरहिं पासान चूरिअ।।**
**सिद्ध पुरुस एक आइअउ, नरबइ पुच्छिअ ताम।**
**सो पत्थाव सिङ्गार रस, अहह ! कुतूहल ठाम।। 11।।**

**(रड्डा)**

**तेन्ने आक्खिअ पुव्व वित्तन्त॥**

**बहुल राअ मो दिट्ठ, हरिच्चन्द नल राम राहव।**

**तुअ चरित्त देखन्त तन्हिहु केर आकलञो आहव॥**

**मथुरा पुरि हञु देक्खिहञु, हरि गोपिन्हि केरि मेलि।**

**मगन गाइ सिङ्गार रस, ते अक्खञो हरिकेलि॥ 12।**

**(संस्कृतम्, स्रग्धरा छन्दः)**

**सीता-विश्लेषदुःखादिव रघुतनयो लब्धकृष्णावतारः**

**पूर्वं कृष्णो यथाभूदरिकुलदमनः साम्प्रतं तादृशस्त्वम्।**

**तस्माद् भूपालमौले ! सुखमपि सुरतादेव देवानुभूयाः**

**संसारे भोगसारे स्फुटमवनिभुजां श्रीफलं वा किमन्यत्॥ 13 ॥**

छाया-

धर्मं दृष्ट्वा व्यवहरति, लोको न लभते पराभवम्।

सर्वेषां गृहे उत्साहः, परावृत्य किमु जातो राघवः॥

दानेन दलति दारिद्र्यं खड्गेन परिपन्थिनः खण्डयति।

यशः-पौरुष-प्रतापैः, सकल-महिमण्डलं मण्डयति॥

वीरोऽर्जुनराजो विराजितोऽभूत्, तीरभुक्तिमर्यादा वर्धतेतराम्।

करि-तुरग-पदाति-पदभारभरेण, कूर्मः कोलः विकलं सहते॥ 10 ॥

राजा उपविष्टो यत्क्षणे आस्थाने॥

सव्वर्वावसरोऽभूत्, राजशाला राजपुत्रैः पूरिता।

यातायातद्वारे, पादभरैः पाषाणः चूर्णितः॥

सिद्धपुरुष एक आगतः, नरपतिः अपृच्छत् तावत्।

स प्रस्तौतिशृङ्गाररसम्, अहह ! कुतूहल-स्थानम्॥ 11॥

तेन आख्यातः पूर्ववृत्तान्तः।

बहुला राजानः मया दृष्टाः हरिश्चन्द्रो, नलो, रामो राघवः।

तव चरित्रं प्रेक्षमाणः, तेषामपि आकलयामि आहवम्।।
मथुरापुरि अहं प्रेक्षितवान् हरि-गोपीनां मिलनम्।
मग्नेन प्रगायश्रृङ्गाररसं, तेन आचक्षे हरिकेलम्।। 12।।

**हिन्दी-** धर्म को देखकर लोग व्यवहार करते हैं, दुःख नहीं पाते हैं। सबके घर में उत्साह है, जैसे राघव राम ने लौटकर पुनः (अर्जुन राए के रूप में) जन्म ले लिया हो। वे दान करके दरिद्रता को दलित कर चुके हैं, खड्ग से शत्रु को मारते हैं, यश पौरुष और प्रताप से सकल पृथ्वी-मण्डल को शोभित कर रहे हैं। वीर अर्जुनराए विराजमान हुए और तिरहुत की मर्यादा बढ़ने लगी। उनके हाथी, घोड़े और पैदल सैनिकों के भार से कूर्म (पृथ्वी को धारण करने वाले कच्छप) और कोल (वराह) कसमसाकर सहन कर रहे हैं।। 10।।

राजा जभी सभामण्डप में बैठे कि आमदरबार (सबों से मिलने का अवसर) हुआ। राजभवन राजपूतों से भर गया।

आने जाने के द्वार का पत्थर उनके पैरों के भार से चूर्ण हो गया। तभी वहाँ एक सिद्ध पुरुष आये। राजा ने उनके आने का उद्देश्य पूछा। वे (सिद्ध) श्रृङ्गार रस का प्रस्ताव देते हैं। अहा ! यह तो बहुत आश्चर्य की बात हुई।। 11।।

उसने पूर्ववृत्तान्त (घटना) कहा कि मैंने बहुत राजाओं को देखा- हरिश्चन्द्र, नल, राघव राम आदि। आपके चरित्र को देखते हुए उनके युद्धों का मूल्यांकन करता हूँ। मथुरा पुरी में मैंने देखा कि हरि और गोपियों का सम्मेलन मग्नतापूर्वकश्रृंगार रस गाकर हो रहा था। अतः आपको यह हरिकेलि मैं सुना रहा हूँ।। 12।।

पूर्व समय में सीता के वियोग की व्यथा से ही प्रायः रामचन्द्र कृष्णावतार लेकर जैसे कृष्ण बन गये थे, उसी प्रकार अभी शत्रु को दमन करने वाले आप हैं। अतः हे राजश्रेष्ठ ! देव ! आप केलि के द्वारा ही सुख की अनुभूति करें, क्योंकि भोगमय इस संसार में राजाओं की लक्ष्मी का फल दूसरा हो ही क्या सकता है।। 13।।

**मैथिली-** लोक सब धर्मक अनुसार व्यवहार करैत अछि आ तेँ पराभव=दुःख नहि पबैत अछि। सभक घरमे उत्साह छैक जेना राघव राम घुरि कए (फेर सँ अवतार लए अर्जुन राएक रूपमे) जनमल होथि। ओ अर्जुन राए दान सँ दरिद्रताकेँ मारि देने छथि, तरुआरि सँ विरोधीकें काटि दैत छथि, यश, बल एवं प्रतापसँ सम्पूर्ण पृथ्वीकें शोभित कएने छथि। वीर अर्जुन राए विराजमान

भेलाह आ तिरहुतक मर्यादा बढ़ए लागल। हुनक हाथी, घोड़ा ओ सेनाक पएरक भार सँ कूर्म (काछु जे पृथ्वीकें अपन पीठ पर रखने छथि) आ वराह भगवान् (कोल=शूकर) जे अपन दाँत पर पृथ्वीकेँ उठओने छथि जे कसमसा कए ओहि भारकें सहि रहल छथि।।

परिपन्थी=शत्रु। पत्ति=पैदल सैनिक। कोर=कोल=शूकर।। 10 ।।

राजा अर्जुन जखन अपन सभामण्डप (आस्थान) मे बैसलाह तँ सभक भेंट करबाक अवसर (सर्वावसर = आमदरबार) भेल । राजभवन राजपूत सँ भरि भेल (राअसाल=राजशाला=राजाक घर)। आबाजाहीक द्वारि पर नीचाँ लागल पाथर हुनका सभैक पएरक भार सँ चूरचूर भए गेल।

ताही काल ओतए एक सिद्धपुरुष (महात्मा) अएलाह। राजा हुनका सँ अएबाक उद्देश्य पुछलथिन। ओ सिद्ध श्रृंगार रसक प्रस्ताव करए लगलाह। अहा ! ई त आश्चर्यक बात भए गेल।

ताम=तावत्, तामे अथवा तम् = हुनका। प्रस्ताव=प्रस्तुति, श्रृंगार रसक आस्वादनक परामर्श ।। 11 ।।

ओ सिद्धपुरुष पूर्वक वृत्तान्त (घटना) कहए लगलाह– हम बहुतो राजा केँ देखने छी जेना-हरिश्चन्द्र, नल ओ राघव राम। अहाँक चरित्रकें देखैत हुनकहु सभक युद्धक मूल्यांकन करैत छी। मथुरा नगरी मे हम कृष्ण ओ गोपीक मिलन देखलहुँ जे मग्न भए श्रृंगारक गान करैत छल। से हम हरिकेलि (कृष्णक विलास) कहि रहल छी।। 12 ।।

पूर्व समयमे सीता सँ वियोग होएबाक दुःखे सँ रामचन्द्र प्रायः कृष्णावतार लए कए जेना कृष्ण बनि गेल छलाह तहिना एखन शत्रुक दमन कएनिहार अपने छी। अतः राजश्रेष्ठ ! देव ! अपने केलिक द्वारा सुखक अनुभूति कएल जाए, किएक त भोगमय एहि संसारमे राजाकेँ लक्ष्मीक फल दोसर भैये की सकैत अछि।। 13 ।।

**संस्कृतम् ( उपजातिच्छन्दः )**

**संसाररत्नं मृगाशावकाक्षी रत्नं च श्रृंगाररसो रसानाम्।**
**तच्चानुभूयाश्चिरमर्जुनेन्द्र ! पुरानुभूतं मधुसूदनेन।। 14।।**

**( गद्यम् )**

**तद् यथा, रामेण रामजन्मनि सीताविरह-दावानल-दग्धमानसेन, तत्खेदापनोदाय धृतकृष्णावतारेण गोपकुमारेण, सानन्द-सुन्दरीवृन्द-सहस्र-साहित्य-समुपजात-कुतुकेन, कदाचिदाकुलतां, कदाचित् पटुतां, कदाचिद् दृष्टिमालक्ष्य कृतकामक्रीड़ाभिलाषाभिश्चितव्रजसुन्दरीभिः कलक्वणित-नूपुरारव-रमणीय-माधुर्यमनोहराभिः, विविधभूषणखचित-नानामणि-विसर-वैचित्र्य-मनोहारिणीभिः शरच्चन्द्रमुखीभिः, पीनपयोधराक्रान्त-गुरुनितम्बविम्ब-भारोद्वहन-परिश्रम-मन्द-मन्थरगामिनीभिः कामिनीभिः, कदाचित् स्वाधीनभर्तृकायाः, कदाचिदुत्कण्ठितायाः कदाचित् कलहान्तरितायाः, कदाचित् खण्डिताया मण्डलानि गृहीत्वा स महाभगः खेलितः प्रेरितश्च॥ 15॥**

**( मालिनी छन्दः )**

**स्मित-रुचिरमुखीनां गोपसीमन्तिनीनां**
**ललित-चलित-नेत्रप्रान्त-लीलाविवृत्तैः।**
**नवकुलयवृष्टिं सर्वतस्तर्कयामः**
**स्मरशरपरिलग्न-भ्रूलता-चापसृष्टाम्॥ 16॥**

**हिन्दी-** बाल मृग के समान आँखवाली नायिका संसार का रत्न है और रसों में रत्न शृंगार है। हे अर्जुनराज ! आप इसका अनुभव लें, जिसे पूर्व युगमे कृष्ण ने अनुभूत किया था।। 14।।

वह इस प्रकार है- राम ने रामावतार के समय सीता के विरहरूपी आग से जले हृदय रहने के कारण, उस खेद को दूर करने के लिए ही कृष्ण के रूप में अवतार लेकर, गोपकुमार बनकर, प्रसन्न हजारों सुन्दरियों के मिलन से उत्पन्न उत्सुकतावश कभी विकलता, कभी निपुणता तो कभी दृष्टि को लक्षित कर, काम क्रीड़ा की अभिलाषा को पूरी करने वाली, चुनी हुई व्रज सुन्दरियाँ, जो सुन्दरी मधुर शब्द वाले नूपुर के झनकार भरे माधुर्य से मनोहर, अनेक प्रकार के भूषणों में खचित अनेक मणियों की प्रचुरता से मन को हरने वाली, शरद ऋतु के पूर्ण चन्द्र के समान मुखवाली, पुष्ट स्तनों से लदी तथा भारी नितम्ब मण्डल के भार ढोने के परिश्रम के कारण अतिमन्द रूप से चलने वाली तथा कामभरी थी, उनके

साथ, कभी पति को वश में रखने वाली के, कभी पति के आगमन की उत्सुकता वाली के, कभी कलहान्तरिता (झगड़ालू) के, कभी विप्रलब्धा (संकेतित स्थान पर नायक को न पाकर खिन्ना) के, कभी वियोगिनी के, कभी अभिसारिका (मिलन हेतु संकेतित-स्थान को जाती हुई) के, कभी वासक-सज्जा (परदेश से प्रिय के आने की प्रतीक्षा में सजधज कर बैठी हुई) के और कभी खण्डिता (जिसका पति अन्य कामिनी के पास से रात के अन्त में घर पर आता हो) के मण्डल (समूह) को लेकर अपने सुन्दर महान् भाग्य को खेलने दिया एवं प्रेरित किया। (यहाँ कलहान्तिरिता आदि नायिका के आठों भेद चर्चित हैं। )।। 15।।

मुस्कानभरे सुन्दर मुँह वाली गोपवधुओं की सुन्दर चञ्चल आखों के कोनों की विलास-चेष्टाओं से लगता है कि चारों तरफ नवीन नील कमल की वृष्टि हो रही है, जो कामदेव के बाण चढ़े हुए भौंह रूपी धनुष से निकली हुई हैं।। 16।।

**मैथिली**- हरिणक बच्चाक समान आँखिवाली नायिका संसारक रत्न थिक आ रस सभमे श्रृंगार रत्न थिक। हे अर्जुनराज ! अपने एकर रसानुभव लेल जाओ, जकर अनुभव पहिने श्रीकृष्ण कएने छलाह।। 14 ।।

से एना अछि– रामावतार समयमे राम सीताक विरहरूपी आगिसँ जरल हृदय रहबाक कारण, ओहि खेदकें दूर करबेक लेल कृष्णक रूपमे अवतार लए गोपकुमार बनि, प्रसन्न हजारो सुन्दरीक मिलन सँ उत्पन्न उत्सुकतावश कखनो विकलता, कखनो निपुणता त कखनो दृष्टिकें लक्षित कए, कामक्रीडाक अभिलाषाकेँ पूरा करएवाली, चुनल व्रजसुन्दरी जे मधुरशब्द सँ युक्त नूपुर (पायल) केर झंकार भरल माधुर्य सँ मनोहर, अनेक प्रकारक भूषणमे खचित अनेक मणिक प्रचुरता सँ मनकें हरण करए वाली, शरद्ऋतुक पूर्णचन्द्रक समान मुखवाली, पुष्ट स्तन सँ लदल तथा भारी नितम्बमण्डलक (पोनक) भार उघबाक परिश्रमक कारण अतिमन्द रूपें चलएवाली तथा काम सँ भरल छल। तकरा सभक संग कखनो कलहान्तरिताक (झगड़ाउक) कखनो विप्रलब्धाक (संकेतित स्थान ओ समय पर प्रियतम कें नहि पाबि खिन्नाक), कखनो विरहिणीक (वियोगिनीक), कखनो

अभिसारिकाक (मिलन हेतु गुप्तरूपें प्रेमीक संकेतित स्थान मे गोनिहारिक), कखनो वासकसज्जाक (परदेश सँ प्रेमीक आगमनक प्रतीक्षा मे सज्जिताक) तथा कखनो खण्डिताक (जकर पति आन कामिनीक संग राति बिताए भोरबा रातिमे लग अबैत छैक, तकर) समूह कें लए ओ सौभाग्यशाली नायक कृष्ण ओकरा सभक द्वारा खेलाओल गेलाह आ प्रेरित भेलाह।

एतए कलहान्तरिता आदि आठो नायिकाक भेद थिक।। 15 ।।

मुसुकान भरल सुन्द मुँहवाली गोपवधू सभक सुन्दर चञ्चल आँखिक कोनक विलासचेष्टा सँ लगैत अछि जे चारू दिस नवीन नीलकमलक वर्षा भए रहल हो जे कामदेवक बाण चढ़ल भौंहरूपी धनुष सँ छूटल अछि।। 16 ।।

**छन्द (पञ्चचामर)**

**चलन्त गोपकामिनी, गअन्द-मन्द-गामिनी**
**निरत्थ-सव्व-दूसना, विलास-हास-भूसना।**
**सुवण्ण कण्ण कुण्डला, सोआमि अङ्क मण्डना**
**परक्खिपात-सङ्किनी, झणज्झणन्त-किङ्किणी।। 17।।**
**सुसोभ सव्व लक्खना विलासिनी विअक्खना**
**कला कलाप-सारिणी, पिआनुराग-पालिनी।**
**कडक्ख-लक्ख मोचना, सरोज पत्तलोचना**
**विलास-हास-मण्डिआ, मनोज-तन्त-पण्डिआ।। 18।।**

**(षट्पद छन्द)**

**दीघर केश कपाल, कुटिलकोमल घनसामर।**
**दप्प मत्त कन्दप्प धनू जनि बन्धिअ चामर।**
**निक्कलङ्क ससिविम्ब सरिस सुन्दर मुखमण्डल।**
**पिअ-अनुराग कहन्त सवन डोलइ बे कुण्डल।।**
**गुरु पीन पयोधर भार भरे, मत्त-मतङ्गज-मन्द-गति।**

**संसार सार सिङ्गार रस, कमनक चित्त न हर जुवति॥ 19॥**

छाया:-

चलन्ती गोपकामिनी, गजेन्द्र-मन्द-गामिनी।

निरस्त-सर्वदूषणा, विलासहास-भूषणा।

सुवर्णकर्णकुण्डला, स्वामिनोऽङ्कमण्डना

पराक्षिपात-शङ्किनी, झणज्झणत्किऽङ्किणी।। 17।।

सुशोभते सर्वलक्षणा, विलासिनी विचक्षणा।

कला-कलाप-सारिणी, प्रियानुरागपालिनी।

कटाक्षलक्षमोचना, सरोजपत्रलोचना।

विलासहास-मण्डिता, मनोजतन्त्र पण्डिता।। 18।।

दीर्घकेशाः कपाले, कुटिल-कोमल-घनश्यामलाः

दर्पमत्त-कन्दर्पः धनुषि यथा अबध्नात् चामरम्।

निष्कलङ्कशशिबिम्ब-सदृशं सुन्दरं मुखमण्डलम्

प्रियानुरागं कथयती श्रवणे दोलते द्वे कुण्डले।।

गुरुपीन पयोधर भारभरैः मत्तमतङ्गज-मन्दगतिः।

संसारसार-शृंगाररसस्वरूपा कतमस्य चित्तं न हरति युवतिः।। 19 ।।

**हिन्दी-** गोपियाँ चल रही हैं जो मतवाले हाथी के समान गतिवाली हैं, सभी दोषों को दूर कर चुकी हैं, विलास एवं हास से भूषणवाली हैं, कानों में सोने की कुण्डल पहनी हैं। स्वामी (पति) की गोद को शोभित करने वाली हैं, दूसरों की दृष्टि पात से शङ्कित हैं और झनझनाती किङ्किणी (करधनी) पहनी हुई हैं।। 17।।

सभी उत्तम लक्षणों से शोभित हैं, विलासिनियों में चतुरा हैं, कला के कलापों (समूहों) में विचरण करती हैं, प्रियके अनुराग (स्नेह) का पालन करती हैं, लाखों कटाक्ष छोड़ती हैं, कमल-पत्तियों के समान आँखवाली हैं, विलासपूर्ण हास से शोभित हैं और कामशास्त्र में पण्डिता (बुद्धिमती) हैं।। 18।।

बड़े टेढ़े घनश्यामल कोमल केश कपार पर लटके हैं, लगता है कि दर्प से उन्मत्त कामदेव ने अपने धनुष पर चँवर बान्ध रखा है। निष्कलङ्क चन्द्रमण्डल

के समान सुन्दर (नायिका का) मुखमण्डल है। उसके कानों में दो (=बे=द्वे) कुण्डल डोल रहे हैं, जो प्रिय के अनुराग को व्यक्त करते जान पड़ते हैं। भारी एवं पुष्ट स्तन के भार के कारण मतवाले हाथी के समान मन्द गति से चलती हुई वह युवती संसार के सारस्वरूपशृंगार रस के रूप में स्थित किसके मन को नहीं हर लेती है ?।। 19।।

**मैथिली**- गोपीसभ चलैत अछि जे मत्ता हाथीक समान मन्द गति वाली अछि। ओ सकल दोषकेँ दूर कएने अछि, विलासमय हासे ओकर भूषण अछि। कानमे सोनाक कुण्डल पहिरने स्वामीक अंक (कोरा) केँ भूषित कएने अछि, दोसराक दृष्टिपात सँ सशंकित ओ झनझनाइत डँरकस पहिरने अछि।। 17 ।।

सब उत्तम लक्षण सँ सुशोभित अछि, विलासिनी सबमे चतुरा अछि, कलाक कलाप (समूह) मे विचरण करैत अछि, प्रियक अनुराग (स्नेह)क पालन करैत अछि, लाखो कटाक्ष छोड़ैत अछि, कमलक पत्ती सन आँखिवाली अछि, विलासमय हास सँ शोभित अछि आ कामशास्त्रक पण्डिता (निपुणा) अछि।। 18 ।।

पैघ-पैघ टेढ़ कोमल घनश्यामल केश कपार पर लटकि रहल छैक, से लगैत छैक जे दर्प (अहंकार) सँ उन्मत्त कामदेव अपन धनुष पर चामर बन्हने होथि। निष्कलंक चन्द्रमाक समान सुन्दर ओकर (नायिकाक) मुखमण्डल छैक। ओकर कान मे दुइ (बे=द्वे) कुण्डल डोलि रहल छैक जे प्रियक अनुरागकेँ कहैत अछि। भारी एवं पुष्ट स्तनक भारक कारण मत्ता हाथीक समान मन्द गति सँ चलैत ई युवती संसारक सारस्वरूप शृंगार रसक रूपमे स्थित ककर मनकें नहि हरैछ ?।। 19 ।।

**काबि एक अगुसरइ, काबि अउकिहि धरि पेरइ**
**काबि आबि पुनु पाछु, पलटि खन अद्धे हेरइ।**
**काबि धरइ धम्मिल्ल पुनबि बन्धइ रसना धरि**
**मन्द हा<u>से</u> मुख मण्डि, विविहि परिहासक आगरि।।**
**मन्दालसगति काबि पुनु, नूपुर आरवे गगन भर।**
**चल-बाहु-बलअ झङ्कार रव, सुतल जगाबइ पञ्चसर।। 20 ।।**

**(दोहा)**

**एक मुरारि अनेक धनि, जउवन मद़े सानन्द।**
**सफल करउ सिङ्गार रस, णं तारा मह चन्द॥ 21॥**

**छन्द (हरिगीतिका)**

**जहिं काबि नारि महामहोसव, कलाकौतुक खेल्लई।**
**अपरा मनोभव भाव भोर निकुञ्ज कन्दुक पेल्लई॥**
**परिहासे पेसलि रङ्ग जोअइ, जुवति नागरि लक्खने।**
**पिअतमे निहारलि, हृदय लाउलि, हसइ हेरइ तक्खने॥ 22॥**
**किछु आस दइए विलास चुक्कइ, कनक गोरनि कामिनी।**
**अति महघि भए किछु महते पाउलि, मत्तकुञ्जरगामिनी॥**
**धम्मिल्ल भरि पिअ आस आनलि, आङ्ग विब्भम मोलई।**
**चल केलिकातर पलटि हेरइ, पेमतन्तु न तोलई॥ 23॥**
**आकम्मे पाउलि, हिअए लाउलि, परम परिभव मानई।**
**मधुपान-लोलुप, अधर दंसलि, हरखेँ किम्बि ण जानई॥**
**खर नखरे खण्डिअ, रेह मण्डिअ, थोल थनहर गोअई।**
**सन्तोष रोस विसेस विब्भम, हसइ निससइ रोअई॥ 24॥**
**रतिभावे भरे रोमाञ्च अञ्चिअ, पानि परसिअ नाअके।**
**निज भञुह भाङ्गि कटक्खे मारइ, मम्मभेदिअ साअके॥**
**घनसार चन्दन कुङ्कुमागुरु, नअन कज्जले भूसिआ।**
**मनमोह कारन मअने सिरिजलि, मान केवल दूसिआ॥ 25॥**

छाया :-

कापि एका अग्रे सरति, कापि अपरामेव धृत्वा प्रेरयति।
कापि आगत्य पुनः पश्चात्, परावृत्य क्षणम् अर्धमेव पश्यति।
कापि धरति धम्मिल्लं, पुनरपि बध्नाति रसनां धृत्वा।
मन्दहासेन मुखं मण्डयित्वा विविध परिहासस्य आकरा॥
मन्दालसगतिः कापि पुनः नूपुरस्य आरवेण गगनं भरति।

चलद्बाहुबलय-झङ्कार-रवेण, सुप्तं जागरयति पञ्चशरम्।। 20।।
एको मुरारिः अनेकाः धन्याः, यौवन-मदेन सानन्दाः।
सफलं कृतवान्शृंगाररसं, ननु तारामध्ये चन्द्रः।। 21।।
यत्र कापि नारी महामहोत्सव कलाकौतुकं खेलति।
अपरा मनोभवभावविह्वला, निकुञ्जे कन्दुकं प्रेरयति।।
परिहास-पेशला रङ्गं योजयति, युवती नागरी-लक्षणा।
प्रियतमेन निरीक्षता, हृदये आतीता, हसति पश्यति तत्क्षणम्।। 22 ।।
काञ्चिद्आशां दत्वा विलासाद्-वञ्चयति, कनक-गौराङ्गी कामिनी।
अतिमहार्घा भृत्वा किञ्चिद् महत्त्वं प्राप्ता, मत्त कुञ्जरगामिनी।।
धम्मिल्लं धृत्वा प्रियपार्श्वम् आनीता, अङ्गविभ्रमं मोटयति।
चलति केलिकातरा, परावृत्य पश्यति, प्रेमतन्तुं न त्रोटयति।। 23।।
आलिङ्गनं प्राप्ता हृदये आनीता, परम-परिभवं मानयति।
मधुपान-लोलुपेन अधरे दष्टा, हर्षेण किमपि न जानाति।।
खर-नखर-खण्डित-रेखया मण्डिता, स्थूलं स्तनघटं गोपयति।
सन्तोष-रोष-विशेष-विभ्रमैः हसति, निःश्वसिति रोदिति।। 24।।
रतिभावभरेण रोमाञ्चमञ्चिता, पाणौ स्पृष्टा नायकेन।
निजभ्रुवं भङ्क्त्वा कटाक्षेण मारयति, मर्मभेदिना सायकेन।।
घनसार-चन्दन-कुङ्कुमागुरुभिः नयनयोः कज्जलेन भूषिता।
मनोमोह-कारणाद् मदनेन सृष्टा, मानेन केवलं दूषिता।। 25।।

**हिन्दी-** कोई एक युवती आगे बढ़ती है, तो कोई किसी दूसरी युवती को ही पकड़कर प्रेरित करती है। कोई पीछे में आकर फिर मुड़कर क्षणभर अर्धदृष्टि से ही देखती है। कोई (नायक के) केशपाश को धरती है, फिर कमर पकड़कर (बाहुपाश में) बाँधती है। मन्द मुस्कान से मुख को शोभित कर अनेक परिहासों का भण्डार बनती है। कोई मन्द अलसायी हुई (नायिका) अपने पायल की झुनझुन आवाज से आकाश को भर देती है और चञ्चल बाहु के कारण कगनों के झंकार के शब्द से सोये हुए कामदेव को जगा रही है।। 20।।

कृष्ण एक हैं और नायिकाएं अनेक हैं, जो यौवन के मद से आनन्दित हैं। तबश्रृंगार रस को सफल बना दिया जैसे ताराओं के बीच चन्द्र सफल रहता है।। 21।।

जहाँ कोई नारी इस विशाल महोत्सव में कलापूर्ण कौतुक (विस्मयकारी खेल) खेल रही है, दूसरी कामवश भावविभोर होकर निकुञ्ज (लतागृह) में गेन्द उछाल रही है। परिहास करने में पटु (पेशला) है, विलासगोष्ठी (रङ्ग) का आयोजन करती है तथा चतुरनायिका के लक्षण से युक्त है। प्रियतम के द्वारा देखी गयी, हृदय लगायी गई वह युवती उस समय हँसती और देखती है।। 22।।

कुछ आशा देकर वह स्वर्णगौराङ्गी कामिनी विलास करने में ठग लेती है। (मान के द्वारा) अत्यन्त मँहगी बनकर कुछ अधिक महत्त्व पा लेती है। वह मत्ता हाथी के समान चलने वाली, सखियों के द्वारा केशपाश सजायी हुई प्रिय के पास लायी गयी। तब अस्तव्यस्त रूप से अंगों को मोड़ती है। केलि से कातर (दीनभाव) होकर चलती हुई मुड़कर देखती है पर, प्रेम के तन्तु को तोड़ती नहीं।। 23।।

आलिङ्गन प्राप्त की, हृदय में लगायी गयी, जिसे वह परम कष्ट मानती है। मधुपान के लालच में नायक ने उसके अधर को दातों से दबा लिया, पर वह हर्ष के कारण कुछ भी नहीं जान रही है। तीखे नहों से खण्डित रेखाओं से शोभित पुष्टस्तन घट को झाँपती है। सन्तुष्टि, क्रोध एवं विशेष घबड़हाट के कारण हँसती है, निसास लेती और रोती है।। 24।।

रतिभाव भरे रोमाञ्च से शोभित नायक ने उसका हाथ पकड़ लिया। (तब उस मुग्धा नायिका ने) अपने भौंहं को तिरछाकर मर्मभेदी बाण स्वरूप कटाक्ष मार दी। वह कपूर, चन्दन, कुंकुम, अगुरु आदि से शोभित है तथा उसके आखों में काजल शोभित हैं। उसे कामदेव ने मन को मोहने के लिए ही बनाया है। वह केवल मान के कारण की दूषित (मानवती) है।। 25।।

**मैथिली**- ओहि (युवतीक समूह) मे कोनो एक युवती आगू बढ़ैत अछि, केओ दोसराकें (अउकिहि) पकड़ि आगू बढ़बाक लेल प्रेरित करैछ, केओ पाछू आबि पलटि कए छन भरि आधे दृष्टिसँ देखैत अछि, केओ नायकक केशपाशकें पकड़ैत अछि, फेर डाँर धए अपन बाँहिमे बान्हि लैत अछि, केओ मन्द मुस्की सँ मुँहकें शोभित कए अनेक हास-परिहासक भण्डार

बनैत अछि, केओ नायिका मन्द अलसाएल अपन पायलक झुनझुन शब्द सँ आकाशकें भरि दैत अछि आ केओ बाँहिक चञ्चलताक कारण कगनाक झंकारक शब्दसँ सुतल कामदेव कें जगाए रहल अछि।। 20 ।।

कृष्ण एक छथि आ धनि=धन्या नायिका अनेक अछि जे यौवनक मदसँ आनन्दित अछि ओ (नायक) शृंगार रसकें सफल बनबैत छथि जेना ताराक बीच चन्द्र सफल होइत रहैत छथि।। 21 ।।

जाहि गोपीक समुदायमे कोनो एक नारी एहि महान् उत्सव मे कलाप्रदर्शन करैत कौतुक (विस्मयकारी खेल) खेलाए रहल अछि, दोसर नारी कामवश भावविभोर भए निकुञ्ज (लतागृह) मे गेन फेकि रहल अछि आ आन युवती परिहास करबामे निपुण (पेशल) अछि, विलासगोष्ठीक आयोजन करैत अछि, चतुरनायिकाक लक्षणसँ युक्त अछि। ई सब प्रियतम द्वारा देखलि गेल, हृदय लगाओल गेल। ओहि काल (तँखणे=ताहि क्षणमे) ओ सब हँसैत ओ तकैत अछि।। 22 ।।

नायककें किछु आशा दए ओ सोन सन गोरि कामिनी विलास करबामे ठकि लैत अछि, मानसँ अत्यन्त महग भए (मानिनी बनि) किछु अधिक महत्त्व पाबि लैछ। मत्ता हाथीक समान चलए वाली ओहि नायिकाक केश साजि प्रियक लग सखी सब अनलक। ताहि काल ओ अस्त-व्यस्त अपन देहकेँ मोड़ैत अछि, केलि सँ कातर (दीनभाव) भए चलैत घुड़िकए देखैत अछि, मुदा प्रेमक सूतकेँ तोड़ैत नहि अछि।। 23 ।।

ओ नायकक आलिंगन पओलक, हृदयमे लगाओल गेल जकरा ओ परम कष्ट मानैत अछि (कियेक त मुग्धा=कम वयसक अछि)। मधुपानक लोभमे नायक ओकर ठोरकें दाँत सँ दबाए देलक, मुदा आनन्दक कारण ओ एहि कष्टकें बुझिओ ने सकल। ओ नायकक तेज नह सँ लागल नोंछाड़ सँ शोभित स्तन घट कें झँपैत अछि। सन्तोष, क्रोध एवं हड़बड़ाए उनटा-पुनटा चेष्टाक कारण हँसैत अछि, निसास लैत अछि आ कनैतो अछि।। 24 ।।

रतिभाव भरल रोमांच सँ शोभित नायक ओकर हाथ पकड़ि लेलकै। तखन ओ मुग्धा नायिका अपन भौंह केँ टेढ़ कए मर्मभेदी बाणस्वरूप कटाक्ष चला देलक। ओ कर्पूर, चानन, कुंकुम, अगरु आदि सँ शोभित अछि

तथा ओकर आँखिमे काजर शोभित अछि। ओकरा कामदेव मनकें मोहबेक लेल बनओने छथि। ओ केवल मानक कारण दूषित अछि।। 25 ।।

(षट्पद छन्द)

**रूपक आगरि नारि, कुसुमसर तन्ते बखानिअ।**
**दप्पे मत्त कन्दप्पे, जासु गुने अप्पन जानिअ।।**
**चन्दने चन्द चकोर कमल कञ्चने मिलि साजिअ।**
**रअन-बलअ झङ्कार, ध्यानगत मुनिमन भाजिअ।**
**निअ नअन-बअन-कर-चरन गति, जेहि जखने किछु भाव धर।**
**तारुन्न कहानी का कहञु, तेहि जुवति परचित्त हर।। 26।।**

(रड्डा + जयकरी छन्द)

**ताहि नागरिन्हि करो सङ्ग।। 0।।**
**दए सम्भोग आनन आनन्द।**
**जनि कुमुदिनि-वन ऊगल चन्द।**
**बहुल नूपुर मेखला बाज।**
**नृत्य गीत कूतूहले छाज।। 27।।**
**एक देखए अओकिक रङ्ग।**
**जनि जागि ऊठल सुतल अनङ्ग।।**
**मानक उपर मन्मथक धार।**
**लज्जा लुकिअ पैसि पाताल।। 28।।**

(षट्पद छन्द)

**काहु धरए धम्मिल, काहु अञ्चल धरि खञ्चए।**
**काहु मनोरथ पूर, काहु आसा दए वञ्चए।।**
**काहु सदअ अवलोक, काहु निद्दअ आलिङ्गए।**
**काहु रोस दरसाए कुटिल भोञुह भरे भङ्गए।।**
**सन्तोष पूर रति विविह परि, काहु उबारए काहु हस।**
**पतिविम्ब सरोरुह चन्द जञो, एक कान्ह सब हिअए बस।। 29 ।।**

**संस्कृतम् ( अनुष्टुप् छन्दः )**

**एकः पुमान् स्त्रियोऽनेका अत्यासक्तिश्च वर्धते।**
**तस्मान्नृत्यैश्च गीतैश्च कौतुकैः प्रेर्यते निशा।। 30।।**

**( गद्यम् )**

**अथ ताल-मानाक्षराकारेण हस्तक-मस्तकानुसारेण गीतादीनभिनयन्ती, आङ्गिकादि-चातुरीं दर्शयन्ती, भ्रूलता-विवर्त्तानुवर्त्तिनीभिः सफरी-तरङ्गतरलाभिः कलाभि र्दिशः शुभ्रयन्ती, कदाचित् स्वरविशेषमूर्च्छनाकुलिताम् अग्रोन्नत-स्तनमण्डलार्पितां वीणां सारयन्ती, श्रवणरमणीयं गायन्ती काचिद् आनयति वारि, काचिदुपनयति कुसुमं, काचिल्लीला-चलद्वलय-झङ्कारमुखरं वीजयति चारु चामरम्, वर्षति चन्दनासारशीकरम्, नृत्यति, हसति, भूषयति, हासयति, हृदयान्नमति हृदये, सम्पूरयति च रससम्भोगेन कान्तमनोरथम्।। 31।।**

छाया:-

रूपस्य आकरीभूता नारी, कुसुमशरतन्त्रे व्याख्याता।
दर्पमत्तः कन्दर्पः यस्या गुणम् आत्मीयं ज्ञातवान्।
चन्दन-चन्द्र-चकोर-कमल-काञ्चनानि सम्मेल्य सज्जितवान्।
रत्नबलयझङ्कारेण, ध्यानगतं मुनिमनो भञ्जितवान्।।
निजनयन-वचन-कर-चरणगतिभिः या यत्क्षणे कञ्चिद् भावं धरति।
तारुण्यकथां किं कथयानि, सा युवतिः परचित्तं हरति।। 26।।
तासां नागरीणां सङ्गे।। 0।।
दत्वा सम्भोगम् आननम् आनन्दयति।
यथा कुमुदिनीवने उदितः चन्द्रः।
बहुल-नूपुरा मेखला वाद्यते।
नृत्य-गीत-कूतूहलं सज्ज्यते।। 27।।

एका पश्यति अपरस्याः रङ्गम्।
मन्ये जागृत्वा उत्थितः सुप्तः अनङ्गः।।
मानस्य उपरि मन्मथस्य धारा।
लज्जा लुक्किता प्रविश्य पातालम्।। 28।।

काञ्चिद्धरति धम्मिल्ले, काञ्चिद् अञ्चलं धृत्वा कुञ्चति।
काञ्चिद् मनोरथैः पूरयति, काञ्चिद् आसां दत्त्वा वञ्चयति।
काञ्चित् सदयम् अवलोकयति, काञ्चिद् निर्दयम् आलिङ्गति।
काञ्चिद् रोषं दर्शयित्वा कुटिलभ्रूभरेण भञ्जयति।।
सन्तोषं पूरयति विविध-प्रकारया रत्या काञ्चिद् उद्वारयति काञ्चिद् हसति ।
प्रतिविम्ब-सरोरुह-चन्द्रमिव, एकः कृष्णःसर्वस्या हृदये वसति।। 29।।

**हिन्दी-** अतिशय रूपवती नारी कामशास्त्र में वर्णित लक्षणों से पूर्णतः युक्त है । दर्प से मत्त कामदेव ने उसके गुण को अपना मान लिया है। चन्दन, चन्द्र, चकोर, कमल और सोना मिलकर ही इस नायिका को सजाया है। रत्न के कंगने की झंकार से वह ध्यानस्थ मुनियों के मन को भी भङ्ग कर देती है। वह अपने आँख, वचन, हाथ, पैर और चाल से जभी कोई चेष्टा करती है, तो उससे उसके यौवन की महत्ता कहाँ तक बतायी जाय, वह युवती तो दूसरों के मन को ही हर लेती है।। 26।।

उन चतुर नायिकाओं के समागम में (कृष्ण आनन्दित हैं)। (यह पंक्ति रड्डा छन्द का ध्रुवपद है)।

सम्भोग (समागम) देकर मुख को आनन्दित कर दिया है, जैसे कुमुदिनी के वन (नायिकाओं के मुख) में चन्द्रमा (नायक) उग गया हो। बहुतों पायल एवं करधनियाँ बज रही हैं। जैसे नाँच-गान उत्सव शोभ रहा हो।। 27।।

एक नारी दूसरी की कामक्रीड़ा देख रही है जैसे सोया हुआ कामदेव जागकर उठ पड़ा हो। ऊपर काम की धारा चल रही है, लज्जा तो लुक कर पाताल पैठ गयी है।। 28।।

(कृष्ण) किसी नायिका के केशपाश को पकड़ते हैं, किसी को आँचल पकड़कर खींचते हैं, किसी के मनोरथ पूर्ण करते हैं, किसी को आशा देकर ठगते हैं, किसी को दयाभरी दृष्टि से देखते हैं, किसी को निर्दयतापूर्वक कसके

